## सारणी का सगठन ( निर्माण )

श्री रिचर्डसन महोदय का यह कथन है कि 'पुस्तकें उपयोग के लिए एकत्र की जाती हैं, उनकी व्यवस्था उपयोग के लिए की जाती है और यह उपयोग ही है जो कि वर्गीकरण का उद्देश्य है'।[१] 'पुस्तक वर्गीकरण का प्रारम्भिक उद्देश्य है पुस्तकालय कर्मचारियों और पाठकों के लिए किसी सुविधाजनक क्रम में पुस्तकों को व्यवस्थित करना या पुस्तकों में विद्यमान ज्ञान को केवल प्रदर्शित करना'।[२] अतः यह बात साफ मालूम होती है यदि पुस्तक-वर्गीकरण की कोई सारणी का निर्माण करना हो तो यह उद्देश्य दिमाग में जरूर होना चाहिए।

पुस्तकों का वर्गीकरण पुस्तकों के वास्तविक प्रतिपाद्य विषय पर आधारित होना चाहिए न कि सार्वभौम सृष्टिक्रम के आदर्श सिद्धान्तों पर। पुस्तकें आवश्यकताओं का उत्तर देने के लिए लिखी जाती हैं और उनका उद्देश्य है विचारों को प्रस्तुत करना। लेखक द्वारा पुस्तकों में प्रतिपादित विचारों के अनुसार पुस्तकें स्वभावतः अपने को उपयोगार्ह समूहों में छाँट लेती हैं। विषय के अनुसार पुस्तकों को क्रमबद्ध करने का जो भी तरीका हो वह इस तथ्य पर आधारित होना चाहिए और यह मापदण्ड पुस्तक वर्गीकरण में प्रमुख रूप में सब नियमों के ऊपर विद्यमान होना चाहिए। ऐसा करने से ज्ञान का प्रत्येक मुख्य समूह स्वतः स्वतन्त्र रूप से छोटे-छोटे विषयों एवं उपविषयों आदि में व्यवस्थापित [redacted] जाता है। अतः पुस्तकों को व्यवस्थित करते समय ध्यान रखना चाहिए कि पुस्तकें जिनका उपयोग एक साथ हो वे आलमारियों में एक साथ ही एकत्र रखी जाय।

मुख्य विषय के अन्तर्गत उपविभाजन उस विषय के विशेषज्ञों के मत के अनुसार होना चाहिए। इतिहास देशों के अन्तर्गत काल क्रम से विभाजित हो। कलाएँ, तत्त्वज्ञान की सम्प्रदायों के अनुसार आदि। सारणी को विज्ञान में विशेष रूप से वनस्पति विज्ञान और प्राणि विज्ञान विषयों के वर्गीकरण में वैज्ञानिक प्रणाली का अनुसरण करना चाहिए। यदि पुस्तक-वर्गीकरण बहुत सख्ती से विज्ञान के क्रम का अनुसरण करेगा तो वर्गीकरण ठीक न हो सकेगा। दूसरी बात यह है कि अति विस्तृत सूक्ष्म विभाजन पाठकों के लिए न तो व्यावहारिक ही होगा और न सुविधाजनक ही।

१ रिचार्डसन ई० सी०—क्लासीफिकेशन १९३० पृष्ठ २६।

२ सेवेज ई० ए०—मैनुअल आफ बुक क्लासिफिकेशन एण्ड डिस्प्ले १९४६ पृष्ठ ३३।

कुछ विषय ऐसे होते हैं जो तर्कपूर्ण ढंग से परस्पर सम्बन्धित नहीं होते परन्तु इतने लोक प्रसिद्ध होते हैं कि पाठक उनसे सम्बन्धित विषयांशों को सुपरिचित शीर्षक के अन्तर्गत ही देखना चाहते हैं। ऐसी दशा में क्रमबद्ध करना, व्यावहारिक सुविधा की दृष्टि से होता है। यहाँ पर उपविभाजन तथा अन्य सूक्ष्मतर विभाजन बहुधा अकारादिक्रम से होता है।

उपविभाजन करने की आदर्श रीति पुस्तकों के समूह के वास्तविक आवश्यकता पर आधारित होती है। मिस मार्गरेट मॉन का कथन है कि पुस्तकें मोटे तौर पर अपनी उपयोगिता के अनुसार अपने आप को वर्गीकृत कर लेती हैं। इस प्रकार उनके पृथक समूह आप से आप बन जाते हैं[१] —

जैसे :—

*स्थापत्य सामान्य रूप*
*स्थापत्य विस्तार*
*स्थापत्य शैली*
*भवन के विशिष्ट प्रकार*
*स्थापत्य की रूपरेखा और सजावट*
*विविध*
*विशेष वर्ग के पाठकों के लिए पुस्तकें*

प्रत्येक समूह पुस्तकों के स्टाक और पाठकों की आवश्यकता को देखते हुए और भी सूक्ष्म रीति से विभाजित किया जा सकता है। ऐसा करने से स्थापत्य विस्तार के अन्तर्गत दरवाजे, खिड़कियाँ आदि से सम्बन्धित पुस्तकें अलग समूहों में का जा सकती हैं और उनमें भी लोहे के दरवाजे, लकड़ी के दरवाजे, शीशे के दरवाजे आदि के सूक्ष्मतर भेद प्रभेद किए जा सकते हैं।

सारणी में प्रत्येक वर्ग, विशिष्ट विषय और प्रत्येक विषय की विभिन्न अवस्थाओं की व्याख्या और तत्सम्बन्धी पुस्तकों का पृथक् पृथक् स्थान निर्धारण होना चाहिए। नतीजा यह होगा कि ऐसी सारणी विषय के एक विशेष वर्गीकरण के रूप में हो जायगी। यदि वर्गीकरण इतना सूक्ष्म हो जाय कि प्रभेद करते करते बहुत थोड़ी पुस्तकें किसी विशेष विषय पर रह जायें तो यह अति विस्तृत हो जायगा, अतः व्यावहारिक न होगा[२]।

---

१ मॉन, एम०—कैटलॉगिंग एण्ड क्लैसीफिकेशन—१९४३, पृ० ३१ ३१।
२ कोले जे० ओ०, ? क्लैसीफिकेशन आफ बुक्स १९३७, पृ० २०।

इसलिए अधिक ध्यान इस बात की ओर दिया जाना चाहिए कि वर्गीकरण में पुस्तकों के समूह कुछ बड़े हों, स्पष्ट रूप से एक-दूसरे से सम्बन्धित हों और ऐसे समूह विषयों के ठोस समूह के रूप में है। ऐसा वर्गीकरण अधिक विश्वसनीय होगा और अधिकांश लोगों की सेवा कर सकेगा।

संक्षेप में श्री ई० विथम ह्यूम महोदय का मत है कि—

१ पुस्तक हमारे ज्ञान के संग्रह का एक ठोस भाग या भागों के रूप में होती है। इसलिए इन्हें दार्शनिक वर्गीकरण क्रम से नहीं रखा जाना चाहिए क्योंकि ऐसा क्रम केवल विचारों के पारस्परिक सम्बन्ध को प्रकट करने के लिए अपनाया जाता है।

२ पुस्तक वर्गीकरण का प्रारम्भिक उद्देश्य है पुस्तकों के ऐसे सुविधाजनक समूह बना कर रखना जिन समूहों में जनता उन पुस्तकों को पाने की आशा रखती हो।

३ यह ध्यान रखना चाहिए कि पुस्तक-वर्गीकरण स्वयं कोई साध्य नहीं है। यह समय को बचानेवाली एक विधि है जिसके द्वारा पुस्तकों में प्राप्त तथ्यों की खोज की जा सके और उन्हें प्रस्तुत किया जा सके।

४ पुस्तक वर्गीकरण बहुत सीमा तक कृत्रिम होना चाहिये तार्किक या दार्शनिक नहीं।

मिस्टर चार्लेस मारटेल का कथन है कि प्रारम्भिक अध्ययन, परामर्श और सारणी का प्रारूप तैयार करना एक सिद्धान्तमूत योजना होती है। यह थोड़ी-बहुत असंतोषजनक और असुविधाप्रद होती है जब तक कि व्यावहारिक रूप में इसमें सुधार न किया जाय।[२]

अतः यह आवश्यक है कि एक आदर्श वर्गीकरण अलग विशेष विषय की सारणियों के रूप में तैयार किया जाय और फिर उसका विकास उस विषय के विशेषज्ञों के द्वारा पुस्तकों के समूह के उपयोग की वर्तमान और भावी जरूरतों को ध्यान में रख कर किया जाय।

---

१ लाइब्रेरी एसोसिएशन रेकार्ड भाग १२ १४ सन् १९११ १२।

२ लाइब्रेरी आफ कांग्रेस की वार्षिक रिपोर्ट १९११ पृष्ठ ६१।


ज्ञान क्षेत्र का विभाजन
ज्ञान क्षेत्र
दर्शन
धर्म
समाज शास्त्र
भाषा शास्त्र
शुद्ध विज्ञान
व्यावहारिक विज्ञान
कलाएँ तथा मनोरंजन
साहित्य
इतिहास
संख्याशास्त्र
राजनीति
अर्थशास्त्र
कानून
जनप्रशासन
समाज-कल्याण
शिक्षा
वाणिज्य
प्रथाएं
अध्यापन
प्राथमिक शिक्षा
माध्यमिक शिक्षा
प्रौढ़ शिक्षा
पाठ्यक्रम
स्त्रीशिक्षा
धार्मिक, नैतिक शिक्षा
कालेज, विश्वविद्यालय शिक्षा
शिक्षा और राष्ट्र
अध्यापन और प्रशासकीय कर्तृगण
स्कूल-संगठन, संचालन
अध्यापन विधि
शिक्षा का विशेष पहलू
स्कूल गवर्नमेंट और प्रबंध
स्कूल योजना
स्कूल स्वास्थ्य
विद्यार्थी जीवन और अन्य क्रिया कलाप
असाधारण विद्यार्थियों की शिक्षा व्यवस्था

# पुस्तक-वर्गीकरण के विशेष तत्त्व

ज्ञान वर्गीकरण की किसी सारिणी को 'पुस्तक-वर्गीकरण' संज्ञा प्रदान करने के लिये यह आवश्यक है कि उसके साथ पुस्तकों के शारीरिक रूप के बताने वाले कुछ विशेष तत्त्व जोड़ दिए जायँ। मुख्यत ये तत्त्व तीन होते हैं :—

(१) सामान्य वर्ग
(२) रूप वर्ग
(३) रूप विभाजन

इनके अतिरिक्त दो और सहायक तत्त्वों की आवश्यकता पड़ती है।

(४) प्रतीक
(५) अनुक्रमणिका

## सामान्य वर्ग

जैसा कि इसके नाम से स्पष्ट है, यह वर्ग सामान्य कृतियों के लिए होता है। इसमें ऐसी पुस्तकें रखी जाती हैं जो कि ज्ञान को सामान्य रूप में आत्मसात् करती हैं, जैसे विश्वकोश, कोश, समाचार पत्र-पत्रिकाएं आदि। तात्पर्य यह है कि ऐसी अध्ययन सामग्री जिसको सारणी में किसी भी मुख्य शीर्षक के अंतर्गत रखना सम्भव नहीं है, उसे इस सामान्य वर्ग में रखा जाता है। पुस्तक-वर्गीकरण के लिए यह एक आवश्यक वर्ग है और इससे व्यवस्था में बहुत सुविधा मिलती है। इस सामान्य वर्ग को भी एक वर्ग ही मानना चाहिए क्योंकि वह सब सामग्री जो इसके अन्तर्गत रखी जाती हैं, ज्ञान क्षेत्र के अन्तर्गत ही आती है।

ड्युई महोदय की पुस्तक वर्गीकरण पद्धति (जिसका परिचय आगे दिया जायगा) में सामान्य वर्ग निम्नलिखित रूप में रखे गए हैं :—

००० सामान्य कृतियाँ
०१० वाङ्मय सूची विज्ञान और उसकी कला
०२० पुस्तकालय विज्ञान
०३० सामान्य विश्वकोश





०४० सामान्य संगृहीत निबंध
०५० सामान्य पत्रिकाएँ
०६० सामान्य समासमितियाँ, संग्रहालय
०७० पत्रकारिता
०८० संगृहीत कृतियाँ
०९० पुस्तकीय दुष्प्राप्यताएँ

## रूप वर्ग

ये वर्ग मुख्य रूप से ऐसी कृतियों के लिए होते हैं जैसे पद्य, नाटक, उपन्यास, निबन्ध आदि। यहाँ पर वे सब पुस्तकें रखी जाती हैं जिनका महत्त्व उनके उस रूप में रहता है जिसमें कि वे लिखी जाती हैं न कि उनमें प्रतिपादित विषय का। वे विषय के दृष्टिकोण से नहीं बल्कि अपने रूप के दृष्टिकोण से पढ़ी जाती हैं। ये वर्ग, विषय वर्गों के विभाग होते हैं। साहित्यिक समीक्षा सहित सभी रूपों को पुस्तकों के लिए सारणी के कुछ विभागों में स्थान दे दिया जाता है। विभिन्न वर्गीकरण पद्धतियों में इस वर्ग का स्थान निर्धारण पद्धतियों के आविष्कारक अपने ढंग से करते हैं।

ड्युई महोदय ने अपनी वर्गीकरण पद्धति में इस रूप वर्ग (साहित्य) का पहले भाषानुसार, उसके बाद रूप के अनुसार और अन्त में काल क्रम से विभाजन किया है।

जैसे —

८०० साहित्य सामान्य
८१० अमेरिकन साहित्य
८२० अंग्रेजी साहित्य
८३० जर्मन और अन्य जर्मनिक साहित्य
८४० फ्रेंच, प्रोवेंकल कैटेलन, साहित्य
८५० इटैलियन, रोमानियन, रोमांस साहित्य
८६० स्पेनिश और पुर्तगाली साहित्य
८७० लैटिन तथा अन्य इटैलिक साहित्य
८८० ग्रीक और हेलेनिक साहित्य
८९० अन्य भाषाओं का साहित्य

८२० अंग्रेजी साहित्य
८२१ काव्य
८२२ नाटक
८२३ कथा साहित्य
८२४ निबंध
८२५ पत्र साहित्य
८२६ वक्तृता
८२७ हास्य, व्यङ्ग्य
८२८ विविध
८२९ ऐंग्लो-सैक्सन साहित्य

कालक्रम का उदाहरण ड्युई की वर्गीकरण पद्धति के परिचय के प्रसङ्ग में इसी पुस्तक में दिया गया है।

## रूप विभाजन

किसी भी विषय पर पुस्तकें अनेक ढंग की हो सकती हैं। विभिन्न दृष्टिकोण से और विभिन्न रूप में। कोई पुस्तक उस विषय का विश्वकोश हो सकती है तो कोई उस विषय का इतिहास, तो कोई उस विषय का निबंध आदि। इस प्रकार की पुस्तकों के लिए प्रत्येक वर्गीकरण-पद्धति का आविष्कारक अपनी पद्धति में व्यवस्था जिस तत्त्व से करता है उसे 'रूप विभाजन' कहते हैं। इस प्रकार के रूप विभाजन में बहुत से ऐसे शब्द आते हैं जो कि सारणी में विशेष विषयों के लिए भी आए रहते हैं लेकिन इन दोनों में अन्तर होता है। मुख्य सारणी में वे शब्द ज्ञान के क्षेत्र के किसी विशेष विषय का प्रतिनिधित्व करते हैं। अतः वहाँ पर प्रतिपाद्य विषय और उपयोग के अनुसार पुस्तकों को रखने का स्थान बनाया रहता है। वैसा ही शब्द यदि 'रूप विभाजन' के अन्तर्गत आता है तो वह दो बातों को प्रकट करता है, एक तो विशेष—प्रकार जिसमें कि पुस्तक लिखी गई हो या दूसरे वह दृष्टिकोण जिससे पुस्तक लिखी गई हो। इस प्रकार रूप विभाजन, पुस्तक वर्गीकरण का आवश्यक तत्त्व है। 'रूप विभाजन' को किसी विशेष वर्ग या शीर्षक के सामान्य विभाजन के रूप में भी समझा जा सकता है। व्यावहारिक रूप में ये बहुत उपयोगी होते हैं और इनसे विस्तृत और सुविधाजनक रीति से पुस्तकों का वर्गीकरण किया जा सकता है। बहुत-सी वर्गीकरण पद्धतियों में इनको 'सामान्य विभाजन' के रूप में बदल दिया जाता है। फिर तो इनका प्रयोग पूरी सारणी के किसी भी विषय की विशेषता को प्रकट करने के लिए किया जाता है।

डयुई महोदय ने अपनी वर्गीकरण-पद्धति में सामान्य विभाजन के रूप में निम्नलिखित विधि से 'रूप विभाजन' स्थिर किया है —

- ०१ दर्शन, सिद्धान्त
- ०२ रूपरेखा
- ०३ कोश
- ०४ निबन्ध, व्याख्यान आदि
- ०५ पत्रिकाएं
- ०६ सभा-समितियाँ
- ०७ शिक्षा, अध्ययन, परिषद् आदि
- ०८ संग्रह, ग्रंथावली
- ०९ इतिहास

## प्रतीक

पुस्तकों का प्रतीक या नोटेशन संकेतसूचक एक लड़ी होती है जो कि किसी वर्ग, या उसके उपवर्ग, विभाग या उपविभाग के स्थान पर आती है और उसका प्रतिनिधित्व करती है। इससे वर्गीकृत पुस्तकों को व्यवस्थित करने में सुविधा होती है।

पुस्तकों के व्यावहारिक वर्गीकरण के लिए यह बहुत ही आवश्यक होता है। यदि प्रतीक न हों तो पुस्तकों पर व्यावहारिक रूप में वर्गीकरण पद्धति को लागू नहीं किया जा सकता। चूँकि वर्गीकरण पुस्तकालय शास्त्र की आधार शिला है, इसलिए यह कहा जा सकता है कि ये प्रतीक व्यावहारिक पुस्तक-वर्गीकरण के आधार हैं।

संक्षेप में प्रतीकों की उपयोगिता इस प्रकार है —

१—यह वर्गीकरण के पदों ( टर्म्स ) के स्थान पर आता है और इस प्रतीक से उन पदों का हवाला देने में सुविधा होती है। जैसे १५०= मनोविज्ञान।

२—यह सारणी की क्रम-व्यवस्था को बताने में सहायक होता है और सारणी में प्रत्येक का स्थान और परस्पर सम्बन्ध भी बताता है। सारणी में यदि केवल विषयों के नाम-मात्र लिखे रहें तो उनमें उन विषयों का परस्पर सम्बन्ध स्थिर और प्रकट नहीं हो सकता। उदाहरणार्थ, दशमलव वर्गीकरण में केवल 'मनोविज्ञान' लिखने से सारणी में इसका कोई सम्बन्ध नहीं प्रकट होता। किन्तु जब इसका प्रतीक १५० आता है तो वह प्रकट करता है कि वर्ग १०० का यह पाँचवाँ उपवर्ग है।

३—यह अनुक्रमणिका के उपयोग को सम्भव बनाता है। अनुक्रमणिका के साथ जो प्रतीक लगाये जाते हैं उन्हीं के द्वारा वहाँ सारणी में विषयों के स्थान का हवाला जल्दी से मिल सकता है।

४—पुस्तक के प्रत्येक भाग में संक्षिप्त प्रतीक लिखने में सरलता पड़ती है। पुस्तक की पीठ पर, वर्गीकरण में, पुस्तकों के लेबुल पर, और आगत निर्गत कार्डों पर संक्षिप्त प्रतीक लिखने से आलमारियों में पुस्तकों को व्यवस्थित करने में और लेन देन का लेखा रखने में बहुत सुविधा होती है।

५—यह पुस्तक-सूची के कार्य को भी सुसाध्य बनाता है। और यह पाठकों को संकेतों से पुस्तकों तक आने का यथाशीघ्र हवाला देता है।

६—इससे पुस्तकालय की क्रम-व्यवस्था और पथ प्रदर्शन में बहुत सहायता मिलती है।

७—यह स्मरण रखने की आदत का भी विकास करता है।

इस प्रकार प्रतीक सारणी का एक आवश्यक अंग है। यह एक ऐसे यंत्र के समान है जिसके बिना पुस्तक-वर्गीकरण कार्य नहीं हो सकता। यहाँ यह भी जानना आवश्यक है कि सारणी के बिना प्रतीक बेकार होता है, जैसे केवल १५० का कोई अर्थ नहीं है जब तक कि उसके साथ 'मनोविज्ञान' पद न हों।

## प्रतीक के प्रकार

प्रतीक अनेक प्रकार से बनाया जा सकता है जैसे अक्षर, गिनती या अन्य चिह्न जो कि सारणी के पदों (टर्म्स) का प्रतिनिधित्व कर सकें। इनमें से दो प्रकार के प्रतीक प्रसिद्ध हैं —

(१) मिश्रित और (२) शुद्ध।

(१) मिश्रित—वह प्रतीक जो दो या दो से अधिक प्रकार के संकेतों से मिल कर बनता है। ब्राउन महोदय ने अपनी वर्गीकरण पद्धति में अक्षरों और अंकों के मिश्रित प्रतीकों का प्रयोग किया है।

जैसे —

L सामाजिक और राजनीति विज्ञान
२०० राजनीति विज्ञान
२०१ सरकार सामान्य
२०२ राज्य
२०३ नगर-राज्य

(२) शुद्ध—वह प्रतीक जो केवल एक प्रकार के ही संकेत से बना हो। केवल अंकों के प्रतीक का प्रयोग ड्युई महोदय ने अपनी वर्गीकरण पद्धति में इस प्रकार किया है —

३०० समाज-शास्त्र
३१० संख्याशास्त्र
३२ राजनीति विज्ञान
३३० अर्थशास्त्र आदि

## अच्छे प्रतीक के गुण

सारणी में विषय के लिए जो प्रतीक हों उनमें निम्नलिखित गुण होने चाहिए —

(१) वह क्रम को स्वतः और स्पष्टतया प्रस्तुत कर सके।

( २ ) वह जहाँ तक सम्भव हो सरल और संक्षिप्त हो ।

( ३ ) वह कहने, लिखने और याद करने में सरल हो ।

( ४ ) वह लोचदार हो जिससे कि जहाँ जरूरी हो क्रम को भङ्ग किए बिना उसमें समावेश किया जा सके ।

इन गुणों के आधार पर विवेचना करते हुए रिचर्डसन तथा ब्लिस जैसे विद्वानों ने मिश्रित प्रतीक को उपयोगी माना है । रिचर्डसन महोदय का मत है कि 'प्रत्येक व्यावहारिक वर्गीकरण-पद्धति देर या सबेर अवश्य ही अंक और अक्षर दोनों का प्रयोग करती है' ।[१]

लोचदार होना प्रतीक का एक आवश्यक गुण है । प्रत्येक सारणी में कुछ समय के बाद कुछ विस्तार या फैलाव की आवश्यकता पड़ती है । पुस्तक-वर्गीकरण के विषय में तो यह बात विशेष रूप से लागू होती है । पुस्तकें प्रायः ज्ञान के ताजे विकास के दृष्टिकोण से लिखी जाती हैं जिनके लिए पहले से बनी हुई सारणी में कोई स्थान नहीं भी रहता । अतः इन नये विषयों की पुस्तकों के लिए स्थान बनाना आवश्यक हो जाता है । और यहीं पर प्रतीकों के लोचदार होने का महत्त्व साफ जान पड़ता है । यदि प्रतीक किसी भी स्थान पर प्रतीकों के परिवर्द्धन की आज्ञा देता है तो उससे नया विषय सारणी में सुसम्बन्धित स्थान पर समाविष्ट हो जाता है और क्रम-व्यवस्था में कोई हेर फेर नहीं करना पड़ता । दशमलव-वर्गीकरण पद्धति के प्रतीक के लोचपन का एक नमूना इस प्रकार है —

| | |
|---|---|
| ३०० | समाज शास्त्र सामान्य |
| ३७० | शिक्षा |
| ३७१ | अध्यापक |
| ३७१ २ | स्कूल संगठन और संचालन |
| ३७१ २१ | प्रवेश, दाखिला |
| ३७१ २२ | ट्यूशन |
| ३७१ २३ | स्कूल के वर्ष का संगठन |
| ३७१ २४ | छात्र समुदाय का संगठन । |

## स्मरणशीलता

प्रतीकों में स्मरणशीलता का गुण होना आवश्यक है । दशमलव वर्गीकरण पद्धति में यदि 'विभाजन के सामान्य रूप' एक बार याद हो जाते

---

१ रिचर्डसन, ई० ए०—क्लासीफिकेशन—१९३० पृ० ३९ ।

हैं तो ये आवश्यकतानुसार सभी शीर्षकों के साथ प्रयुक्त हो सकते हैं। इतिहास का वर्ग भी स्मरणशीलता के गुण से युक्त है। '९४० ९९९' को मों त देशों के अनुसार विभाजन कीजिए, ऐसे निर्देशन से बहुत सहायता मिलती है।

जैसे —

६५५.४ प्रकाशन और पुस्तक बिक्री का इतिहास

६५५ ४४२ इंगलेण्ड में प्रकाशन का इतिहास

६५५.४४३ जर्मनी में प्रकाशन का इतिहास

इन संख्याओं को बनाते समय 'इतिहास' को सूचित करने वाला ९ का अंक छोड़ दिया गया है। ९४२ इंगलैण्ड और ९४३ जर्मनी में से क्रमश ४२ ४३ ले लिया गया है।

## सहायक प्रतीक-संख्याएँ

जब पुस्तकों का विषयानुसार वर्गीकरण हो जाता है तो कुछ निश्चित शीर्षकों के अन्तगत उन्हें एकत्र व्यवस्थित करने के लिए प्राय एक और संख्या की आवश्यकता बनी रह जाती है। शेल्फ में वर्गसंख्या के अन्तर्गत पुस्तकों के व्यवस्थित करने के लिए अनेक रीतियाँ अपनाई जाती हैं, उनमें से मुख्य ये हैं :—

१—प्रकाशन के वर्ष के क्रम के अनुसार

२—प्रतिपाद्य विषय के मूल्यांकन के अनुसार ( उत्तम पुस्तकें पहले या उत्तम पुस्तकें अन्त में )

३—प्राप्तिसंख्या के क्रम के अनुसार

४—लेखक के अकारादि क्रम के अनुसार

इनमें से अंतिम क्रम सब से अधिक सुविधाजनक माना जाता है क्योंकि पुस्तकालय के उपयोगकर्त्ताओं को यह क्रम जल्दी समझ में आ जाता है। कम पढ़े लिखे लोगों के लिए यह क्रम अधिक उपयोगी है। इस क्रम से समय की बचत भी होती है।

शेल्फ में लेखकों के अकारादि क्रम से पुस्तकों को व्यवस्थित करने में एक लेखक की पुस्तकों को दूसरे लेखक की पुस्तकों से अलग करना और एक लेखक की पुस्तकों में से भी एक पुस्तक को दूसरी पुस्तक स अलग करना जरूरी है। लेखक चिह्न संकेत द्वारा पृथक् करने की अनेक सारणियाँ छपी हुई हैं। उनमें कुछ में केवल अंक और कुछ में अंक और अक्षर दोनों

के संयोग से ऐसे प्रतीक बनाये गए हैं जो लेखकों का प्रतिनिधित्व करते हैं। ये प्रतीक संख्याएँ जब वर्गसंख्या के साथ जोड़ दी जाती हैं तो उन्हें पुस्तक संख्या ( बुक नम्बर ) या लेखकांक भी कहा जाता है।

## कटर की लेखक-सारणी ( ऑथर-टेबुल )

सब से प्रसिद्ध लेखक सारणी कटर महोदय की है जिसको कि उन्होंने अपनी 'विस्तारशील वर्गीकरण पद्धति' में बताया है। यह अक्षर-क्रम से बनी एक सारणी है जिसे लेखक के नाम के प्रारम्भिक अक्षर या अक्षरों के आधार पर बनाया गया है। इसमें अंकों को बहुत वैज्ञानिक क्रम से रखा गया है।

जैसे —

( १ ) यदि लेखक का नाम किसी व्यंजन अक्षर से प्रारम्भ होता हो तो उसका पहला अक्षर लिया जाता है।

जैसे —

Holmes H 73
Huxley H 98
Lowell L 95

( २ ) यदि लेखक का नाम स्वर अक्षर से या S अक्षर से प्रारम्भ होता है तो आदि के दो अक्षर लिए जाते हैं।

जैसे —

Arne An 7
Upton Up 1
Semmes SE 5

( ३ ) यदि लेखक का नाम Sc से प्रारम्भ हो तो आदि के तीन अक्षर लिए जाते हैं।

जैसे —

Scammon SCA 5

लेखक का यह चिह्न वर्गसंख्या के साथ जोड़ दिया जाता है।

जैसे —

G 45 B 34

इसमें G 45=इंगलैण्ड का भूगोल और B 34=Beard

यह प्रायः इस प्रकार लिखा जाता है—G 45
B 34

यद्यपि इस सारणी में बारह सौ से ऊपर चुने हुए नामों को प्रतीक संख्याएँ दी गई हैं किन्तु बहुत से ऐसे नाम आ जाते हैं जिनके लिए सोच समझ कर निकटतम नाम की प्रतीक संख्या डालनी पड़ती है। इस लेखक-सारणी का प्रयोग किसी भी वर्गीकरण पद्धति के साथ किया जा सकता है

कटर की इस लेखक सारणी का संशोधित और परिवर्धित रूप भी छपा है, जिसमें J K, Y Z, E, I O और U अक्षरों को दो अंक और Q और X को एक अंक वाला किया गया है और शेष अक्षरों में तीन अंकों का क्रम रखा गया है।

जैसे —

Rol 744
Role 745
Rolf 746 आदि

इनके अतिरिक्त श्री L Stanley Jast श्री Merril और श्री बिकिंसन की भी लेखक सारणियाँ प्रसिद्ध हैं।

श्री ब्राउन महोदय ने 'विषय वर्गीकरण-पद्धति' में और डा० रंगनाथन जी ने 'कोलन-वर्गीकरण-पद्धति' में इस उद्देश्य के लिए अपनी अलग-अलग विधियाँ अपनाई हैं।

## भारतीय प्रयास

भारतीय भाषाओं की वर्णमाला अंग्रेजी वर्णमाला से भिन्न है। भारत में लेखक अपने व्यक्तिगत नामों से अधिक प्रसिद्ध होते हैं। इन दोनों कारणों से 'कटर-आयर टेबुल' भारतीय लेखकों की प्रतीक संख्या बनाने में उचित सहायक नहीं हो पाता। अत भारतीय नामों के लिए कुछ लोगों द्वारा स्वतन्त्र प्रयास किए गए हैं। इनमें श्री प्रमीलचन्द्र बसु का 'ग्रंथकार नामा' प्रसिद्ध है। यह बँगला में है और कटर महोदय की सारणी के ढाँचे पर बनाया गया है। इसके अनुसार प्रतीक संख्याएँ इस प्रकार हैं।—

| | |
|---|---|
| ज | १० |
| जग | ११ |
| जग जीवन | १२ |
| जग ज्योति | १३ |
| जगत | १४ |

इसके अतिरिक्त श्री सतीशचन्द्र गुह ने भी लेखकानुक्रमिक संकेत अपनी 'प्राच्य वर्गीकरण-पद्धति' में दिये हैं।

## समीक्षा

अब अधिकांश पुस्तकालय-वैज्ञानिकों का यह मत है कि किसी लेखक-सारणी का प्रयोग उचित नहीं है। व्यावहारिक रूप में उनका प्रयोग व्यर्थ है। उनका कहना है कि अंकों के सीमित घेरे में संसार की सभी भाषाओं के विभिन्न प्रकार के लेखकों के नामों को लाना असम्भव है और इससे उलझन बढ़ जाती है। इन सारणियों में जो भी प्रतीक बनाया जाता है, उसमें अलग से दूसरा और प्रतीक न जोड़ा जाय तो वह और उलझन पैदा कर देता है। इससे लेखक का असली नाम ढक जाता है। अत यदि जरूरत पड़े तो लेखक के नाम के प्रारम्भ के तीन अक्षरों का ले लेना अधिक अच्छा है। अगर अधिक विस्तार की जरूरत हो तो प्रारम्भ के चार, पाँच या छः अक्षर प्रयोग किए जा सकते हैं। यह उस रीति से तो उत्तम ही है जिसमें प्रारम्भ के एक या दो अक्षर ले कर तब अंकों के सहारे बाकी अक्षरों को अंकों में बदलना पड़ता है।

## अनुक्रमणिका

अनुक्रमणिका सारणी में उल्लिखित पदों की अकारादिक्रम से बनी हुई सूची है जिसमें सामने प्रतीक भी दिया रहता है। इसमें पदों के सभी पर्याय वाची 'पद' विषय के सूक्ष्मतम भागों के साथ (यहाँ तक कि सारणी में चाहे वे न भी आ पाये हों) होना चाहिए। यह अनुक्रमणिका श्रम को बचाती है। इसकी सहायता से विषयों को ढूँढने में सुविधा होती है किन्तु इसे कभी भी वर्गीकरण का मुख्य साधन नहीं बनाना चाहिए। इसका मुख्य गुण यह विश्वास दिलाना है कि सारणी के अन्तर्गत जो विषय हैं वे अपने निर्धारित स्थान पर ही वर्गीकृत हों।

अनुक्रमणिका दो प्रकार की होती है—विशिष्ट और सापेक्ष।

*विशिष्ट*—जब कि सारणी में दिए गए हर टॉपिक के लिए केवल एक सकेत उसके पर्याय सहित दिया जाता है तो उसे विशिष्ट अनुक्रमणिका कहते हैं।

जैसे ब्राउन में —

Eggs F 601

*सापेक्ष*—जब कि सारणी में उल्लिखित विषय, उसके सब पर्याय, और एक बड़ी सीमा तक एक विषय का अन्य विषयों से सापेक्ष सम्बन्ध भी सम्मिलित कर लिया जाता है तो उसे सापेक्ष अनुक्रमणिका कहते हैं।

जैसे इण्डेक्स में :—

Eggs

| | |
|---|---|
| anc nutrition physiol | 612 39283 |
| as food dom economy | 614 12 |
| hygiene | 613 28 |
| cookery | 614 665 |
| Easter folklore | 398 33212 |
| ornithology | 598 5 |
| painting medium | 751 242 |
| poultry farming | 636 513 |

## सापेक्ष अनुक्रमणिका की सुविधाएँ

( १ ) यह अकारादि-क्रम की सरलता से युक्त होती है और स्वयं व्याख्या करने में समर्थ होती है।

( २ ) यह प्रत्येक शीर्षक को उन अनेक रूपों में दिखलाती है जिसमें कि वह विषय व्यवहृत हो सकता हो, साथ ही उसका प्रतीक भी दे देती है।

( ३ ) विभिन्न स्थानों में एक विषय की अवस्थाओं को रख कर वर्गकार के लिए सुविधा उत्पन्न करती है।

## असुविधाएँ

( १ ) किसी विषय के लिए अधिक विकल्प ( Alternative ) देने से गलत 'निर्णय' भी हो जाता है।

( २ ) सभी दृष्टिकोणों को दिखलाना सम्भव नहीं होता इसलिए आलोचना का पात्र भी बन जाती है।

( ३ ) छपाई के दृष्टिकोण से व्यय साध्य होती है।

## विशिष्ट अनुक्रमणिका की सुविधाएँ

( १ ) सिद्धान्त रूप में वर्गीकरण के लिए 'एक स्थान' निर्धारित करने में पूर्ण होती है।

( २ ) सापेक्ष की अपेक्षा छोटी होने के कारण छपाई में कम व्यय पड़ता है।

( ३ ) कम दुविधा और सन्देह पैदा करती है।

( ४ ) सम्बन्धित विषयों को उनके नाम के अकारादि रूप के द्वारा अलग कर देती है।

इस प्रकार पद्धति में जो भी अनुक्रमणिका हो उससे केवल विषय को खोजने या अपने वर्गीकृत विषय की जाँच करने में सहायता लेना ही ठीक है। इससे अधिक अनुक्रमणिका का पूरा सहारा लेना अच्छा नहीं है। इसका कारण यह है कि वर्गीकरण का मुख्य उद्देश्य है सिद्धान्त रूप में ज्ञान क्षेत्र में समान विषय का एकत्र करना और उनको उनकी सम्बन्धित दशा में क्रमबद्ध करना जिससे कि उनका एक-दूसरे से सम्बन्ध स्पष्ट रूप से दिखाई पड़े। पुस्तक-वर्गीकरण के व्यावहारिक पक्ष में उपयोगिता और सुविधा को विशेष रूप से दृष्टि में रखना पड़ता है। इसलिए सर्वाङ्गपूर्ण पुस्तक वर्गीकरण में उपर्युक्त सैद्धान्तिक और व्यावहारिक दोनों बातें यथासाध्य एक साथ लाने की कोशिश की जाती है जहाँ तक कि यह प्रयोग में सम्भव हो।

## पुस्तक-वर्गीकरण का मापदण्ड ( Criteria )

१ इसका यथासम्भव परिपूर्ण होना चाहिए जिसमें ज्ञान का सम्पूर्ण क्षेत्र आ जाय।

२ यह सामान्य से विशेष की ओर क्रमबद्ध होना चाहिए।

३ इसमें प्रत्येक प्रकार की पुस्तक के लिए स्थान निर्धारित करने की उचित गुंजाइश हो।

४ उपयोग कर्ताओं की सुविधा के दृष्टिकोण से मुख्य वर्ग तथा उसके विभागों और उपविभागों का सुव्यवस्थित क्रम होना चाहिए।

५ इसमें जो टर्म प्रयोग किए जायें वे स्पष्ट हों, उनके साथ उनकी व्याख्या हो जिनमें उनका क्षेत्र वर्णित हो और आवश्यक स्थानों पर शीर्षक नोटेशन आदि से युक्त हो जिससे वर्गीकरण करने वाले को सहायता मिल सके।

६ यह योजना में और नोटेशन में विस्तारशील हो।

७ इसमें सामान्य वर्ग, रूप, भौगोलिक विभाजन, आदि उपर्युक्त सभी अंग हों और साथ में अनुक्रमणिका भी हो।

८ यह इस रूप में छपा हो जिसे सरलतापूर्वक उपयोग में लाया जा सके।

९ समय समय पर इसका संशोधन और परिवर्द्धन भी होते रहना चाहिए जिससे कि आधुनिक रहे।[1]

---

१ फिलिप्स डब्लू० एच०—ए प्राइमर आफ बुक क्लासीफिकेशन पृ० ५९-६० के आधार पर।

# डा० रंगनाथन का पुस्तक वर्गीकरण सिद्धान्त

पद्मश्री विभूषित डा० एस० आर० रंगनाथन पुस्तकालय विज्ञान के भारतीय आचार्य हैं।[१] उन्होंने पुस्तकों के वर्गीकरण के लिए द्विबिन्दु प्रणाली ( कोलन सिस्टम ) का आविष्कार १९३३ ई० में किया था। यह पद्धति बहुत ही वैज्ञानिक और सैद्धान्तिक दृष्टि से परिपूर्ण है। यह पुस्तक वर्गीकरण सम्बन्धी २८ सिद्धान्तों पर आधारित है जो कि पुराने सिद्धान्तों को परिशुद्ध करने के साथ ही कुछ नवीन मान्यताएँ भी स्थापित करते हैं। इस पुस्तक के पिछले तीन अध्यायों में जो कुछ कहा गया है वास्तव में वह पुस्तक-वर्गीकरण के सिद्धान्त पक्ष को समझने के लिए एक सामान्य पहुँच है। वह पुस्तक-वर्गीकरण के पाश्चात्य आचार्यों के मत का संक्षिप्त विवेचन था है। लेकिन इन अध्यायों को पढ़ लेने के बाद डा० रंगनाथन के सूक्ष्म सिद्धान्तों को समझने में काफी सहायता मिलेगी। सत्य तो यह है द्विबिन्दु प्रणाली को समझना तब तक बहुत ही कठिन है जब तक कि इन सिद्धान्तों को भली भाँति न समझ लिया जाय। दूसरी बात यह है कि इन सिद्धान्तों को समझ लेने के बाद प्रत्येक वर्गकार यह निर्णय कर सकेगा कि पुस्तकालय के लिए कौन सी वर्गीकरण-पद्धति का प्रयोग स्थायी महत्त्व का होगा।

## पुस्तक-वर्गीकरण सिद्धान्त

डा० रंगनाथन के मतानुसार किसी भी क्षेत्र ( यूनिवर्स ) का वर्गीकरण १८ सिद्धान्तों पर आधारित है। अर्थात् वर्गीकरण के १८ सामान्य सिद्धान्त होते हैं। चूँकि पुस्तकों का आधार ज्ञान क्षेत्र है अतः उसका वर्गीकरण १८ सिद्धान्तों के अनुसार होना चाहिए, साथ ही ज्ञान-वर्गीकरण के तीन विशेष सिद्धान्तों का प्रयोग भी उसमें होना चाहिए। फलतः ज्ञान का सम्यक् वर्गीकरण करने के लिए १८+३=२१ सिद्धान्तों का अनुसरण करना आवश्यक है। उसके बाद ज्ञान वर्गीकरण को पुस्तक-वर्गीकरण के योग्य बनाने के

---

१ विशेष परिचय 'द्विबिन्दु वर्गीकरण पद्धति' के साथ इसी पुस्तक में आगे दिया गया है।

लिए सात विशेष सिद्धान्तों का प्रयोग आवश्यक है। इस प्रकार पुस्तक वर्गीकरण में २१+७=२८ सिद्धान्तों का पालन होना आवश्यक है।

## वर्गीकरण के सामान्य सिद्धान्तों की पृष्ठभूमि

डा० रंगनाथन जी के वर्गीकरण के सामान्य सिद्धान्तों को समझने के लिए चार शब्दों को समझना आवश्यक है, वे शब्द हैं, सत्त्व, धर्म, विभाजक धर्म और क्षेत्र।

### सत्त्व

जिन वस्तुओं एवं विचारों का अस्तित्व पाया जाता है चाहे वे मूर्त हों या अमूर्त, उन्हें सत्त्व कहते हैं। मूर्त या साकार वस्तुओं का अस्तित्व नाम एवं रूपात्मक होता है किन्तु अमूर्त या निराकार विचारों का अस्तित्व भावात्मक होता है। जैसे, बालक, वृक्ष, पक्षी आदि वस्तु जिनका नामरूपात्मक अस्तित्व है, सत्त्व हैं। अध्ययन-गोष्ठी, दर्शन का सम्प्रदाय आदि जिनका भावात्मक अस्तित्व है ये भी सत्त्व हैं।

### धर्म

प्रत्येक सत्त्व अपने में अनेक गुणों या विशेषताओं को धारण करता है। जैसे एक बालक गोरे रंग का है, हिन्दी भाषी है, तेज है, गरीब है। ये सब गुण उसमें विद्यमान हैं। इन गुणों को चूंकि वह अपने में धारण करता है इस लिए (धारणात् धर्म) ये सब उस बालक के धर्म हुए। इसी प्रकार अध्ययन गोष्ठी—जिसका कि भावात्मक अस्तित्व है—की स्थापना, उसका उद्देश्य आदि उसका धर्म है।

### समानता और असमानता

इस प्रकार जब हमारे सामने दो सत्त्व आते हैं तो उनमें विद्यमान इन्हीं गुणों या धर्मों के आधार पर हम कहते हैं कि इन दोनों सत्त्वों में समानता है या नहीं। जैसे यदि हमारे सामने मोहन और सोहन दो बालक हों और दोनों की जन्म तिथि एक हो किन्तु मोहन काले रंग का और सोहन गोरे रंग का हो तो हम कहेंगे कि जन्मतिथि के आधार पर दोनों में समानता है किन्तु रंग के आधार पर दोनों में असमानता।

नोट—आगे पृष्ठ ४५ से पढ़िए।

## विभाजक धर्म

प्रत्येक सत्त्व में अनेक गुण या धर्म पाये जाते हैं। उनमें से जब हम किसी एक धर्म को अपने उद्देश्य के अनुसार चुन लेते हैं तो उस धर्म को व्यवच्छेदक या विभाजक धर्म कहते हैं। उसी के आधार पर हम सत्त्वों को समानता और असमानता का निर्णय करते हैं। जैसे, खेल-कूद में भाग लेने के उद्देश्य से स्वस्थता और ऊँचाई दो गुणों को अध्यापक चुन लेता है और रंग, बुद्धिमत्ता तथा राष्ट्रीयता आदि अनेक गुणों को छोड़ देता है। तदनुसार वह कक्षा के बालकों में से पहले ऊँचाई फिर स्वच्छता के अनुसार कक्षा के बालकों को छाँट लेता है।

## क्षेत्र

सत्त्वों के सामूहिक योगफल को क्षेत्र कहते हैं। जैसे कक्षा में अनेक बालक अलग अलग रूप में एक एक सत्त्व हैं किन्तु उनका सामूहिक योग 'कक्षा' एक क्षेत्र हुआ, जिसे हम बालक-क्षेत्र भी कह सकते हैं। सत्त्वों के समूह से छोटे क्षेत्र बनते हैं। उनसे फिर बड़े क्षेत्र बनते हैं। इस प्रकार धारे धारे वस्तुक्षेत्र और विचारक्षेत्र बन जाते हैं और अन्त में वे दोनों ही जिसके अन्तर्गत समा जाते हैं उसे हम मूलक्षेत्र, ब्रह्माण्ड या पदार्थ कह सकते हैं।

## वर्गीकरण की पद्धति क्या है ?

किसी भी विभाज्य क्षेत्र में विद्यमान सत्त्वों को विभाजक धर्मों के आधार पर अलग अलग करने या छाँटने की पद्धति को संक्षेप में वर्गीकरण पद्धति कहते हैं। कल्पना कीजिए कि हमारे सामने एक मूल विभाज्य क्षेत्र है। इसमें २५ सत्त्व हैं। उनका पृथक्करण विभाजक धर्मों की सम्बद्ध योजना के अनुसार किस प्रकार होगा, इसको बायें पृष्ठ पर दिए हुए एक रेखाचित्र से समझा जा सकता है।

## रेखाचित्र की व्याख्या

बायें पृष्ठ पर जो रेखाचित्र दिया हुआ है उसमें कोष्ठ रेखाओं के द्वारा वर्ग बने हुए हैं। ये कुल १० वर्ग हैं। इनके भीतर संख्याएं दी गई हैं। ये अंक वर्गों का प्रतिनिधित्व करते हैं। रेखाचित्र के देखने से ऐसा लगता है कि ये सब परस्पर सम्बन्धित हैं और शीर्षस्थ वर्ग 'मू०' से निकले हुए हैं। यहाँ पर 'मू०' अक्षर 'मूल विभाज्यक्षेत्र' का संक्षिप्त रूप है।

पूरे रेखाचित्र में २५ ऐसे वर्ग हैं जिनके नीचे 'स' लिखा गया है। 'स' अक्षर 'सत्त्व' शब्द का संकेत बोधक है। इससे यह समझना चाहिए कि ये २५ वर्ग ऐसे हैं जिनमें से प्रत्येक वर्ग केवल एक ही 'सत्त्व' वाला है। अत उनका आगे विभाजन नहीं हो सकेगा। वर्गों के भीतर जो अंक दिये गये हैं उन्हीं के द्वारा अब उनका नाम लिया जायगा।

ये अंक इस प्रकार हैं —

१११, ११२, ११३१, ११३२१, ११३२२१११, ११३२२११२, ११३२२११३, ११३२२२२, ११३२३, १२, १३, १४१, १४२१, १४२२, १४३, १४४१, १४४२, २, ३१ ३२१, ३२२१११, ३२२११२, ३२२१२, ३२२२, ३२३।

इन अंकों के क्रम में ऐसी कल्पना करनी चाहिए कि प्रत्येक अंक के बाईं ओर दशमलव का चिह्न है, जैसे १११ आदि। ऐसा कल्पना करने से यह स्पष्ट रूप से प्रकट हो जायगा कि ये पूरे अंक पूर्णरूप से दशमलव भिन्न के अनुसार सुव्यवस्थित क्रम से लिखे गये हैं।

अब इस बात पर विचार करना चाहिए कि ये सारे वर्ग जो एक-दूसरे से सम्बद्ध हैं, मूल विभाज्य क्षेत्र से किस प्रकार क्रमश उद्भूत हुए।

## वर्ग और अनुविन्यास

रेखाचित्र को देखने से ज्ञात होता है कि मूल विभाज्य क्षेत्र '१.०' को सब से प्रथम क्रम में तीन समूहों में विभाजित किया गया है और उनको क्रमशः १ २ और ३ अंकों से चिह्नित किया गया है। स्पष्ट है कि इस प्रकार विभाजन का कोई आधार या विभाजक-तत्त्व रहा होगा जिससे ऐसा किया गया है। साथ ही यह भी स्पष्ट है कि ये वर्ग अनुक्रम से क्रमश रखे गये हैं। १, २ और ३ के क्रमिक अंक इसके प्रमाण हैं।

इस प्रकार जब किसी समूह को पृथक् कर दिया जाता है तो उसे 'वर्ग' कहते हैं। प्रथम क्रम में मूल विषय-क्षेत्र को १, २ और ३ वर्गों में छाँट दिया गया है। इसलिए १, २, ३ को 'प्रथम क्रम के वर्गों का अनुविन्यास' कहा जायगा।

रेखाचित्र में वर्ग २ एकसत्त्व वाला वर्ग है क्योंकि उसके नीचे 'स' संकेत दिया गया है। इस वर्ग में केवल एक ही सत्त्व है। अत यह 'ऐकिक सत्त्व वर्ग' हुआ और उसका आगे विभाजन नहीं हो सकता। इसके विपरीत वर्ग १ और ३ अनेक सत्त्व वाले वर्ग हैं क्योंकि इनके नीचे 'स' संकेत नहीं

किया गया है। इससे स्पष्ट है कि अब विषय-क्षेत्र के शेष २४ तत्त्वों को वे अपने में अन्तर्भूत किए हुए हैं। उनमें से वर्ग १ में १७ और वर्ग ३ में ७ तत्त्व हैं।

## द्वितीय क्रम

रेखाचित्र से स्पष्ट है कि द्वितीय क्रम में वर्ग १ के उपविभाग ११, १२ १३ और १४ इन चार वर्गों में किए गए हैं। इनको 'द्वितीय क्रम के वर्गों का अनुविन्यास' कह सकते हैं। इसी प्रकार वर्ग ३ का उपविभाजन ३१ और ३२ इन दो वर्गों में किया गया है।

इन दोनों वर्गों से एक, दूसरा अनुविन्यास अब बनता है जिसको 'द्वितीय क्रम का द्वितीय अनुविन्यास' कहा जायगा।

अब इस प्रकार ११, १२, १३, १४, ३१, ३२ इन ६ वर्गों में १२, १३ और ३१ वर्ग ऐकिक तत्त्व वाले वर्ग हैं। उनके नीचे 'स' अंकित है। शेष ११, १४, ३२ बहुतत्त्वीय वर्ग हैं। वे २१ तत्त्वों को अन्तर्भूत किए हुए हैं, जिनमें से वर्ग ११ के अन्तर्गत ९ तत्त्व, वर्ग १४ के अन्तर्गत ६ तत्त्व और वर्ग ३२ के अन्तर्गत ६ तत्त्व हैं।

## तृतीय क्रम

विभाजन के तृतीय क्रम में वर्ग ११ का उपविभाग वर्ग १११, ११२ और ११३ इन तीन वर्गों में किया गया है। इसी प्रकार वर्ग १४ का उपविभाजन वर्ग १४१, १४२, १४३, १४४ इन चार वर्गों में किया गया है। इसी भाँति वर्ग ३२ भी तृतीयक्रम में वर्ग ३२१, ३२२ और ३२३ इन तीन वर्गों में उपविभाजित किया गया है। इन वर्गों से तीन अनुविन्यास हो गए हैं। वर्ग १११, ११२ और ११३ प्रथम अनुविन्यास, १४१, १४२, १४३ और १४४ द्वितीय अनुविन्यास और ३२१, ३२२, ३२३ तृतीय अनुविन्यास। ये क्रमशः तृतीय क्रम के प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय अनुविन्यास कहलायेंगे।

तृतीय क्रम के इन दस वर्गों में से १११, ११२, १४१, १४३ ३२१ और ३२३ ये छः वर्ग ऐकिक तत्त्व वर्ग हैं। इनके नीचे 'स' अंकित है। ११३, १४२, १४४ और ३२२ बहुतत्त्वीय वर्ग हैं। उनमें शेष १५ ... अन्तर्भूत हैं। जिनमें से वर्ग ११३ में ७ तत्त्व, वर्ग १४२ में २ ... १४४ में २ तत्त्व और ३२२ में ४ तत्त्व अन्तर्भूत हैं।

इसी प्रकार चौथे, पाँचवें, छठे और सातवें क्रम में क्रमशः विभाजन होते होते अन्त में सभी तत्त्व पृथक् हो जाते हैं जैसा कि रेखाचित्र में दिखाया गया है और अंतिम वर्गों के नीचे '०' चिह्न अङ्कित कर दिया गया है।

अब रेखाचित्र से स्पष्ट प्रकट होता है कि मूल विभाज्य क्षेत्र को छोड़ कर शेष १४ बहुतत्त्वीय वर्ग बनाए गए हैं जब कि मूल विभाज्य क्षेत्र से २५ तत्त्वों को पूर्ण विभाजित करके अलग अलग छाँट दिया गया है।

## वर्गों की क्रमबद्धता

यदि इस रेखाचित्र के सम्पूर्ण ४० वर्गों को (उन वर्गों में स्थित अङ्कों को दशमलव भिन्न के अङ्कों की भाँति मान कर) गुरुत्व क्रम से व्यवस्थित करना चाहें तो इनका क्रम इस प्रकार होगा :—

०, १, ११, १११, ११२, ११३, ११३१, ११३२, ११३२१, ११३२२, ११३२२१, ११३२२११, ११३२२१२, ११३२२१३, ११३२२२, ११३२३, १२ १३, १४, १४१, १४२, १४२१, १४२२, १४३, १४४, १४४१, १४४२, २, ३, ३१, ३२, ३२१, ३२२, ३२२१, ३२२११, ३२२१११, ३२२११२, ३२२१२, ३२२२, ३२३।

यह क्रमबद्धता एक विशेष प्रकार की है जिसमें मूल विभाज्य क्षेत्र सहित १५ वर्ग और मूल विभाज्य क्षेत्र के २५ तत्त्व एक साथ रखे गये हैं। इस प्रकार के क्रम को 'शुद्ध क्रमबद्धता' या वाचिक क्रम कह सकते हैं।

## वर्गीकरण पद्धति

यदि दिए हुए रेखाचित्र में से एक तत्त्वीय पच्चीस वर्गों को छोड़ कर हम केवल शेष १५ वर्गों को क्रमबद्ध करें तो उनका क्रम निम्नलिखित होगा —

०, १, ११, ११३, ११३२ ११३२२, ११३२२१, १४, १४२, १४४, ३, ३२, ३२२, ३२२१, ३२२११।

केवल वर्गों के इस गुरुत्व क्रम को प्रदर्शित करने वाली पद्धति को वर्गीकरण पद्धति कहेंगे।

## वर्गों की शृंखला

ऊपर के पन्द्रह वर्गों को यदि हम ध्यान से देखें तो ज्ञात होगा कि ३, ३२, ३२२, ३२२१ वर्गों का परस्पर एकगोत्रीय सम्बन्ध-सा है। ये वर्ग आपस में एक दूसरे से कड़ी की तरह मिले हुए हैं। ऐसे वर्गों को 'वर्गों की शृंखला' कहते हैं। इस शृंखला की पहली कड़ी ३ है और आखिरी कड़ी ३२२१ है।

## प्रारम्भिक शृंखला

ऐसी शृङ्खला जिसकी पहली कड़ी मूल विभाज्य क्षेत्र हो उसे प्रारम्भिक शृङ्खला या आदि शृङ्खला कहते हैं। जैसे, ०, १, १२, १२२, १२२१।

## भग्न शृंखला

ऐसी शृङ्खला जिसकी अन्तिम कड़ी कोई ऐकिक वर्ग हो उसे भंग शृंखला या टूटी कड़ी कहा जाता है। जैसे, १२, १२२, १२२१, १२२१२।

## पूर्ण शृंखला

ऐसी शृंखला जो मूल विभाज्य पद से जुड़ी हुई हो और जिसके अन्त में एक-तत्त्वीय वर्ग हो उसे पूर्ण शृंखला कहते हैं। जैसे, ०, १, १२२, १२२१, १२२१२।

## सामान्य सिद्धान्तों का विभाजन

वर्गीकरण के सामान्य १८ सिद्धान्तों को पाँच समूहों में रखा गया है। यह विभाजन इस प्रकार है —

| | |
|---|---|
| (क) विभाजक धर्म | ७ |
| (ख) अनुविन्यास | ४ |
| (ग) शृंखला | २ |
| (घ) पारिभाषिक पदावली | ४ |
| (ङ) प्रतीक | १ |
| | १८ |

इन सिद्धान्तों के नाम पृष्ठ ५० पर दिए गए हैं। अब इन पर क्रमशः विचार किया जायगा।

## (क) विभाजन धर्म-सम्बन्धी सिद्धान्त

विभाजकधर्म को सुगमता के लिए विभाजन का सिद्धान्त ( प्रिंसिपुल्स आफ डिवीजन ) भी कह सकते हैं। इससे सम्बन्धित निम्नलिखित सात सिद्धान्त होते हैं :—

( १ ) पृथक्करण का सिद्धान्त
( २ ) सहगामिता का सिद्धान्त

नोट—आगे पृ० ५१ से पढ़िये

## वर्गीकरण के सिद्धान्त ( Canons of Classification )

| | सिद्धान्त | |
|---|---|---|
| १ | पृथक्करण का सिद्धान्त ( Differentiation ) | विभाजक धर्म ( Characteristics ) |
| २ | सहगामिता का सिद्धान्त ( Concomitance ) | |
| ३ | सुसंगति का सिद्धान्त ( Relevance ) | |
| ४ | सुनिश्चितता का सिद्धान्त ( Ascertainability ) | |
| ५ | स्थायित्व का सिद्धान्त ( Permanence ) | |
| ६ | सम्बद्ध अनुक्रम का सिद्धान्त ( Relevant Sequence ) | |
| ७ | अविरोध का सिद्धान्त ( Consistency ) | |
| ८ | निःशेषता का सिद्धान्त ( Exhaustiveness ) | अनुविन्यास ( Arrays ) |
| ९ | ऐकान्तिकता का सिद्धान्त ( Exclusiveness ) | |
| १० | अनुकूल क्रम का सिद्धान्त ( Helpful Order ) | |
| ११ | अविरुद्ध क्रम ( Consistent Order ) | |
| १२ | सामान्याभिधान का सिद्धान्त ( Intension ) | शृंखला ( Chains ) |
| १३ | समावेशकता का सिद्धान्त ( Modulation ) | |
| १४ | प्रचलन का सिद्धान्त ( Currency ) | पारिभाषिक पदावली ( Terminology ) |
| १५ | परिगणन का सिद्धान्त ( Enumeration ) | |
| १६ | प्रसंग का सिद्धान्त ( Context ) | |
| १७ | संयतता का सिद्धान्त ( Reticence ) | |
| १८ | सापेक्षता का सिद्धान्त ( Relativity ) | प्रतीक ( Notation ) |
| १९ | अनुविन्यास में ग्राह्यता ( Hospitality in Array ) | ज्ञान वर्गीकरण के विशेष सिद्धान्त |
| २० | शृंखला में ग्राह्यता ( Hospitality in chain ) | |
| २१ | स्मरणशीलता ( Mnemonics ) | |
| २२ | आंशिक समवबोध का सिद्धान्त (Partial comprehension) | पुस्तक-वर्गीकरण के विशेष सिद्धान्त (Canons of Book Classification) |
| २३ | स्थानीय भेद का सिद्धान्त ( Local Variation ) | |
| २४ | दृष्टिकोण का सिद्धान्त ( Viewpoint ) | |
| २५ | श्रेण्य ग्रंथ व्यवस्था का सिद्धान्त ( Classics ) | |
| २६ | सामान्य उपभेद का सिद्धान्त ( Common Subdivisions ) | |
| २७ | व्यवच्छेदकता का सिद्धान्त ( Distinctiveness ) | |
| २८ | व्यष्टिकरण का सिद्धान्त ( Individualisation ) | |

(३) सुसंगति का सिद्धान्त
(४) सुनिश्चितता का सिद्धान्त
(५) स्थायित्व का सिद्धान्त
(६) सम्बद्ध अनुक्रम का सिद्धान्त
(७) अविरोध का सिद्धान्त

## (१) पृथक्करण का सिद्धान्त

*प्रत्येक प्रयुक्त विभाजक धर्म ऐसा होना चाहिए जो पृथक्करण कर सके। अर्थात् विभाज्य को कम से कम दो भागों में अवश्य विभाजित कर सके।*

*इसे पृथक्करण का सिद्धान्त कहते हैं।*

उदाहरण :—

यदि विद्यालय की कक्षा में स्थित बालकों को विभाजित करने के लिए 'ऊंचाई' को विभाजक धर्म के रूप में चुना जाय तो ऊँचाई के आधार पर तदनुसार बालकों का पृथक्करण हो सकेगा और कई वर्ग बन सकेंगे।

लेकिन यदि कई बालकों का ऐसा समूह है जो एक समान ऊंचाई के हैं तो वहाँ 'ऊँचाई' विभाजक धर्म नहीं हो सकती, क्योंकि उसके आधार पर एक से अधिक वर्ग बन ही नहीं सकता। ऐसी दशा में वहाँ कोई दूसरा विभाजक धर्म चुनना पड़ेगा।

डा० रंगनाथन महोदय ने अपनी द्विबिन्दु वर्गीकरण-पद्धति में प्रत्येक वर्ग के विभाजन में उपयुक्त विभाजक धर्मों का उल्लेख कर दिया है। ऐसा केवल वहाँ नहीं किया है जहाँ कि विभाजक धर्मों की सहायता से विभाजन न हो कर आप्त क्रम के अनुसार विभाजन किया गया है।

उदाहरण —

राजनीति शास्त्र के विभाजन के लिए दो विभाजक धर्म आधार माने गये हैं, राज्य के प्रकार और उसकी समस्याएँ।

'राज्य के प्रकार' नामक पहले विभाजक धर्म के आधार पर किए गये विभाजन में राज्य के निम्नलिखित प्रकार सारणीबद्ध किए गये हैं —

अराजकतावाद
पुरातनवाद
सामन्तशाही

राजतन्त्र
अल्प व्यक्तियों का सत्तायुक्त राज्य
जनतन्त्र
रामराज्य
विश्वराज्य

दूसरे विभाजक धर्म के आधार पर निम्नलिखित विभाग किये गये हैं —

( १ ) निर्वाचन पद्धति
( २ ) शासकीय संगठन के भाग
( ३ ) शासन के कार्य
( ४ ) राज्य के विभिन्न जन समूहों से सम्बन्ध
( ५ ) नागरिक अधिकार और कर्त्तव्य, इत्यादि

अब यदि 'जनतन्त्र में निर्वाचन' विषय किसी पुस्तक का वर्गीकरण करना है तो सब से पहले इस पुस्तक का मुख्य विषय हुआ राजनीति। राजनीति विषय का प्रतीक कोलन प्रणाली में 'W' है।

उसके बाद 'राज्य के प्रकार' विभाजक धर्म के आधार पर गठित सारणी में से 'जनतन्त्र' का प्रतीक है ६ और 'राज्य की समस्याएँ' विभाजक धर्म पर गठित विभागों में से 'निर्वाचन पद्धति' का प्रतीक है १। इस लिए 'जनतन्त्र में निर्वाचन' विषय की वर्ग संख्या हुई— W ६ १

कोलनचिह्न : संयोजक है।

## २ सहगामिता का सिद्धान्त

*दो विभाजक धर्म सहगामी न होने चाहिए।*
*इसको सहगामिता का सिद्धान्त कहते हैं।*

उदाहरण —

यदि विभाजक धर्म दो हों किन्तु ऐसे हों जिनके आधार पर बनने वाले (परिणामत ) वर्ग एक ही बनते हों तो इस प्रकार के सहगामी धर्मों का प्रयोग नहीं किया जाना चाहिए। जैसे यदि कक्षा के बालकों का विभाजन 'आयु और जन्मतिथि' इन विभाजक धर्मों से किया जाय तो दोनों उद्भूत वर्ग बिल्कुल एक ही होंगे। इसलिए इनमें से एक स्थान पर केवल एक ही का प्रयोग किया जा सकता है, दोनों का नहीं।

परन्तु कक्षा में बालकों का विभाजन 'आयु' और 'ऊँचाई' इन दो विभाजक धर्मों से किया जा सकता है क्योंकि ये दोनों दो स्वतन्त्र विभाजक धर्म हैं। इनके प्रयोग से दो भिन्न उपवर्ग उद्भूत होंगे।

## ३ सुसंगति का सिद्धान्त

*प्रत्येक विभाजक धर्म वर्गीकरण के उद्देश्य के अनुकूल ( सुसंगत होना चाहिए। इसको सुसंगति का सिद्धान्त कहते हैं।*

उदाहरण —

( क ) यदि कक्षा में स्थित बालकों का विभाजन *शिक्षा के उद्देश्य से* करना हो तो मातृभाषा, बुद्धिमत्ता और ज्ञान का स्तर, विभाजक धर्म के लिए सुसंगत होंगे। लेकिन ऊंचाई, रंग, वेषभूषा आदि विभाजक धर्म असंगत होंगे।

( ख ) इसी प्रकार शारीरिक खेल कूद के उद्देश्य से यदि कक्षा के बालकों का विभाजन करना हो तो ऊँचाई, शारीरिक शक्ति और आयु विभाजक धर्म के रूप में संगत होंगे लेकिन रंग, ज्ञान का स्तर, वेषभूषा आदि विभाजक धर्म के रूप में असंगत होंगे।

( ग ) इसी प्रकार पुस्तकों के क्षेत्र में वर्गीकरण का उद्देश्य पुस्तकालय में पाठकों को सुविधा देना है तो पुस्तकों का प्रतिपाद्य विषय, भाषा, प्रकाशनवर्ष और लेखक विभाजक धर्म के रूप में संगत होंगे।

लेकिन ऊपर विभाजक धर्म मुद्रक की आवश्यकताओं के अनुकूल न होंगे। वहाँ पर टाइप, हाशिया, चित्रण और कागज आदि विभाजक धर्म के रूप में संगत होंगे।

## ४ सुनिश्चितता का सिद्धान्त

*प्रत्येक विभाजक धर्म ठीक तौर पर सुनिश्चित या निर्धार्य होना चाहिए। इसे सुनिश्चितता का सिद्धान्त कहते हैं।*

जब तक कि विभाजक धर्म इस कसौटी पर खरा न सिद्ध हो उसको विभाजक धर्म के रूप में प्रयुक्त करना बहुत ही कठिन होगा। उदाहरणार्थ, 'मृत्युतिथि' एक धर्म है जिसे किसी समूह में व्यक्तियों के विभाजक धर्म के रूप में प्रयुक्त करना है, क्योंकि उन सभी व्यक्तियों के लिए ऐसी सम्भावना नहीं है कि वे सब एक ही तिथि को मर जायगे। इसलिए यह ठीक तौर से निर्धार्य धर्म नहीं है, अतः इसका 'विभाजक धर्म' के रूप में प्रयोग नहीं

किया जा सकता। परन्तु जब तक कि किसी 'धर्म' की सुनिश्चितता सिद्ध न हो जाय, उसे विभाजक धर्म के रूप में स्वीकार नहीं किया जाना चाहिए। पुस्तक वर्गीकरण के क्षेत्र में साहित्यिक पुस्तकों का वर्गीकरण करने के लिए दशमलव वर्गीकरण पद्धति में 'उच्चलेखक' तथा 'निम्नकोटि के लेखक' इन दो धर्मों को विभाजक धर्म के रूप में लिया गया है। लेकिन यह निर्णय एवं सुनिश्चित नहीं है।

इसके प्रतिकूल डा० रंगनाथन महोदय ने उक्त उद्देश्य की पूर्ति के लिए लेखक की 'जन्म तिथि' को विभाजक धर्म के रूप में लिया है। क्योंकि यह निर्णय एवं सुनिश्चित है। इसके परिणामस्वरूप पुस्तकों का वर्गीकरण दशमलव वर्गीकरण की अपेक्षा अधिक वैज्ञानिक हो गया है।

जैसे :—

| दशमलव वर्गीकरण में | द्विबिन्दु वर्गीकरण में |
|---|---|
| ऑस्कर वाइल्ड के उपन्यासों की वर्ग संख्या ८२३·८ | द १११ ३ ड ५६ |
| यहाँ पर ८२३·८ का अर्थ है विक्टोरियाकालीन अंग्रेजी कथा साहित्य ( उपन्यास ) | यहाँ पर द १११ ३ ड ५६ का अर्थ है, आस्कर वाइल्ड का अंग्रेजी साहित्य का कथा साहित्य (उपन्यास) |
| ८०० साहित्य<br>८२३ अंग्रेजी उपन्यास<br>·८ विक्टोरियाकालीन ( १८३८ १९०० ) ई० तक | द १११=अंग्रेजी साहित्य<br>३=कथा साहित्य<br>ड ५६=ऑस्कर वाइल्ड (जन्म तिथि के अनुसार ) |
| इस प्रकार इसमें 'लेखक' का कोई निर्णय विभाजक धर्म नहीं है। | इस प्रकार ( भाषा ), (रूप) (लेखक) (काव्य) इनको निर्णय विभाजक धर्मों के रूपमें प्रयुक्त किया गया है। |

## ( ५ ) स्थायित्व का सिद्धान्त

*प्रत्येक विभाजक धर्म पारिमाप्य होना चाहिए, और जब तक कि वर्गीकरण के उद्देश्य में कोई परिवर्तन न हो उस विभाजक धर्म को स्थायी ( अपरिवर्तनीय ) होना चाहिए। उसको बदलना नहीं चाहिए।*

*इसको स्थायित्व का सिद्धान्त कहते हैं।*

यदि इस सिद्धान्त का पालन न किया जाय तो विभाजक धर्म में परिवर्तन कर देने से वर्गों में परिवर्तन हो जायगा। फलतः अव्यवस्था हो जायगा।

उदाहरण :—

( क ) राजनीतिज्ञों का वर्गीकरण यदि उनके राजनीतिक दल के आधार पर किया जाय तो उसके परिणामस्वरूप उद्भूत वर्ग स्थायी न होंगे क्योंकि राजनीतिज्ञों की विचारधारा बदल सकती है। इस प्रकार वर्गों का स्थायित्व न रह सकेगा।

( ख ) पुस्तकों के क्षेत्र में भी पत्रिकाओं का वर्गीकरण यदि 'विद्वत् परिषद्' के आधार पर किया जाय तो दो वर्ग होंगे—(१) विद्वत्परिषद् द्वारा प्रकाशित पत्रिकाएँ, (२) अन्य ( जो विद्वत्परिषद् द्वारा प्रकाशित नहीं होतीं )। लेकिन वर्गीकरण का यह विभाजक धर्म स्थायी नहीं रह सकता क्योंकि पत्रिकाओं के प्रकाशन में परिवर्तन होने की सम्भावना रहती है। उदाहरणार्थ, 'इण्डियन जनल आफ बोटेनी' नामक अंग्रेजी भाषा की पत्रिका का प्रकाशन पहले एक स्वतन्त्र संस्था द्वारा १९१९ ई० में मद्रास से प्रारम्भ हुआ था किन्तु १९२० ई० में 'बाटेनिकल सोसाइटी' स्थापित होने पर उक्त पत्रिका का प्रकाशन तृतीय वर्ष के द्वितीय अंक से सोसाइटी द्वारा होने लगा जो कि एक विद्वत्-परिषद् है। जिन पुस्तकालयों ने 'विद्वत्परिषत् द्वारा प्रकाशित पत्रिकाएँ' तथा 'अन्य'—इस आधार पर इस पत्रिका का वर्गीकरण किया था, उनके यहाँ एक अव्यवस्था पैदा हो गई क्योंकि विभाजक धर्म में स्थायित्व नहीं रह गया। इससे द्विबिन्दु-वर्गीकरण पद्धति में पत्रिकाओं के वर्गीकरण के लिए ऐसे विभाजक धर्म को स्वीकार न करके एक ही वर्ग में रखने का निर्देश किया गया है जिससे स्थायित्व कायम रह सके।

## ६ सम्बद्ध अनुक्रम का सिद्धान्त

*वर्गीकरण पद्धति में प्रयुक्त होने वाले अनेक विभाजक धर्मों का अनुक्रम भी वर्गीकरण के उद्देश्य से सम्बद्ध एवं अनुकूल होने चाहिए।*

*इसको सम्बद्ध अनुक्रम का सिद्धान्त कहते हैं।*

उदाहरण —

पुस्तकों के वर्गीकरण में जीवशास्त्र और चिकित्साशास्त्र इन दोनों विषयों में 'अंग' और 'समस्या' इन दोनों विभाजक धर्मों के आधार पर वर्गीकरण किया जाता है किन्तु दोनों विभाजक धर्मों का अनुक्रम निर्धारित है। जीवशास्त्र में पहले 'समस्या' फिर 'अंग' तथा चिकित्साशास्त्र में पहले

'अंग' फिर 'समस्या'। इन क्रमों म जो भेद है वह दोनों वर्गों के वर्गीकरण के उद्देश्य क अनुकूल है।

साहित्य वग के वर्गीकरण में 'भाषा, रूप, लेखक और ग्रन्थ' यह अनुक्रम द्विबिन्दु वर्गीकरण में निर्धारित किया गया है। दशमलव वर्गीकरण में साहित्य के वर्गीकरण के लिए 'भाषा रूप, काल और लेखक' यह अनुक्रम रखा गया है। अपने अपने दृष्टिकोण से दोनों में अनुरूपता है।

## (७) अविरोध का सिद्धान्त

*पद्धति के विभाजक धम और जिसमें कि उनका प्रयाग होगा, ये दोनों स्थिर हाने चाहिये और अविरोध रूप में दृढ़तापूवक उनका आद्योपान्त पालन किया जाना चाहिए।*

*इसको अविरोध का सिद्धान्त कहते हैं*

उदाहरण —

(क) दशमलव वर्गीकरण पद्धति में इतिहास के वर्गीकरण में भौगोलिक और कालक्रम को आवश्यक विभाजक धम के रूप में चुना गया है। ये दोनों क्रम स्थिर (निर्दिष्ट) हैं और इनका उसी क्रम से आद्योपान्त दृढ़ता पूवक पालन किया गया है।

(ख) द्विबिन्दु वर्गीकरण-पद्धति में इतिहास वग के वर्गीकरण में 'भौगोलिक दृष्टिकोण एवं कालक्रम' इन तीन विभाजक धर्मों का अनुक्रम निर्दिष्ट है और उनका पालन किया गया है।

किसी भी पद्धति के निर्दिष्ट अनुक्रम को बदलना उचित नहीं है नहीं तो एकरूपता नष्ट हो जायगी।

## (ख) अनुविन्यास सबधी सिद्धांत

वर्गों के अनुविन्यास सम्बन्धी निम्नलिखित चार सिद्धान्त हैं —

१ निःशेषता का सिद्धान्त
२ ऐकान्तिकता का सिद्धान्त
३ अनुकूल क्रम का सिद्धान्त
४ अविरुद्ध क्रम का सिद्धान्त।

### १ निःशेषता का सिद्धांत

*वर्गों के प्रत्येक अनुविन्यास में विभाज्य वग अपने सामान्य अव्यवहित क्षेत्रों में पूर्ण रूप से निःशेष हो जाना चाहिये।*

*इसको निःशेषता का सिद्धान्त कहते हैं :—*

